भूलमिटाय गहैगरपायसों देय लखाय नहोहि विषादी। मंगल द्वैतबिहायन ईसर आपतहै मुनिहू सनकादी२१ तीरथके बशमूरतिकेबशहै ब्रतकेबशमें अतिभूखे। पूजनकेबश पाठन्हकेबश जापनकेवश बोलतरूखे॥ ज्ञानहिकेबश ध्यानहिकेबश स्थानहिके बश बेदहिदूखे। मंगल सम्पतिकेवशमें नित आतमकेधनतेअति खूखे २२ ऊरधबाहु करेतपएक खड़ेपदएकरहे दिनराती। एक अधोमुख झूलत झूलत क्षीरपिये तजिअन्नअराती॥ कऊरहेजरहे नितएक जुकाटतआयु विहीवत पाती। मंगलआतमज्ञान बिना अपनेमनते यह स्वांगदिखाती२३चासकुरंग विछायरहे यकझारि सही पगदेत सदाहे। प्रातउठै निजदेवलिजाय चढावतचावल ज्ञानकहाहे॥ मौनरहे यकसैनिबुझावत औघडवास सुराहि यदा है। मंगलजानतआतमा जो नहितोयहु साचहुस्वांगवदाहे २४ जागतमेंजस चेतन चेतन सोवतमें तसजागिरहाहै। इन्द्रिनके व्यवहार अनेकनसो नलखै शुचिरूप महाहै॥ आपहिजानत आपवखानत दूसरकौन विवेकलहाहै। मंगल जाने बिना भ्रम लागत जानतज्ञानअज्ञान कहाहे २५ जीवहिछूतिनपाकहुलागत पूरणब्रह्म प्रभाप्रसरीहे। नीचकुलीन नहीं यह जीव कहावतमें अहि ज्यों रसरीहै॥ भूल बडी तनमान अमान कि छोडत सो नन पोढसरी है। मंगळ संतसमाजविना कपकोटिसके न गळे फसरीहे २६ शक्ति पिपीलके अंगवहे गजते तनमें भरिपूरिरही है। देव अदेवनमें पुनिसोय मनुष्य पतंगकी शक्तिवहीहै॥नाग वनस्पतिमें फिरि देखियपे दुबिधायके चित्त सहीहै। मंगलडावरताल नदीयके नीर न रूपहे भेदयहीं है २७ या तनमें इक नित्य निरंजन सत्यअहै मुनिसंत वखानै। बोलत डोलत सोवत रोवत जेवतहू निजध्यान प्रमानै॥ बुद्धिनहीं जुवडो गुणखानि नहीं मन चंचलकी गतिसानैं। मंगल आपुहि आपुविराजत तू दशहू दिशिमें भ्रमठानैं २८ कौन बतावत काहि बतावत कान लगाय सुनै पुनि कोरे। काहि चितावत कौन अमावत ज्ञानि न

यंवत ज्ञानवटोरे ॥ जोप्रभु आपुप्रकाशिरहा न द्वितीय कहाविकि
केसन तोरे। मंगल मौन गही अपने घर जो अपने सबके घरसोरे
२६ कामवशीभव भूतकिते अरुकेतन के मनक्रोध प्रजारे। लोभ
लियेमन काहुको डोलत मोहकि रज्जु बँधो न सम्हारे॥ मान
प्रमान हियेवशी काहुको कोउ महामिदको मतवारे। मंगल क्यों
निबहै यह बुद्धिविवेक विना नितही दुखभारे२७मंत्रनकेवशतात्रेन
केवशयन्त्रनके वशमे यकफूले। भूतनकेवशि मूढ़पिशाचनको वश
मेंभ्रम पेलन झूले॥ वोरूपकेवश लोलनको वश लालनके वशवैठ
अलूले। मंगल भांडसो स्वांगनकेवश थातम आपन आपुहि भूले
२८ ग्रंथनके वश पन्थनके वश संथनकेवश पाठकदूले। जोगन
केवश भोगनकेवश रोगनके वशमेंसह शूले॥ बोधनकेवश शोध-
नकेवश बोधनकेवश ज्ञान अमूले। मंगल पण्डित बेदनके वश
आतम आपन आपुहिभूले२९ बाहिरमें मनसंतसों लागत अन्तर
आनविचार विचारे। ज्ञानकथै निशिवासर तू खलाकाम कला
छुपिके अनुसारे॥ बात विवेक कि गवितहै नितमोहमयी मदिरा
वितधारे। मंगल स्वांगनसौं न सरैहरिकर्म कुकर्म समस्त निहारे
३३ क्योंनभजे हरित्यागि विषयरस नीरसलौकिन तूंवतिजावै।
जन्मअमोल गवांवत क्यों समुझायकहे समुझो न अघावै॥ ज्ञा-
नतहै पुनिमानतनाहि महाखलधौं अपनी लतिभावै। मंगल
ध्याउ मनोहर मूरतिअन्तरबाहिरजोश्रुतिगावै ३४ कानअघात
नहीं सुनिनादते नैनजुडात न रूप विलोकी। ज्योंरसना न थकै
शुचिस्वादते नाकसुवासते नाहि सशोकी॥ औ न त्वचा परसेलन
धाकत अद्भुतशक्ति सुधावहुगोकी ५। मंगल पांचथके मनथाकत
नातरु कौनसके मनरोकी ३५ कोअसभूतभयो जगमें जेहिके
मनमें न लगी विषयाशा। कामकि लोभकि क्रोधकि मोहकि
द्रोहकि छोहकिमोद विलाशा॥ खानकि पानकि आवन जानकि
स्वर्ग अवर्गकि मुक्तिप्रकाशा। मगल इन्द्रिय स्योमन जोलखुसो
विषयी भटक्यो भ्रमपाशा ३६ ॥ दंडक ॥ अलखकि बातसमु-

झोंचे न गुनावे, भ्रम वृथ हि लखावेजाहिं लखतन कोईहै। भ्रम बतावे जो चलायमान, बुद्धि वदै दुविधा, दुराशावश सुमति बिगोईहै। अगुणा सुनावे जोगुणानिकरि भांतिभांति, दंभकृतवात कैसे सुधि बुधि होईहै। मंगल जो अकर बताय कहै कीन्हे लोक तौ तौ द्वैत भाववश आपुरहा सोईहै ३७॥ झूलना॥ माला गलेडारे फिरैं रंग भालतनछालेपरे बैठेतहां ब्रानी रहैं ० ,

कोऊ आचारके वादी बडे, प्रतिद्वारकाथनको खडे लै भागवत पोथीअडे भाषैं सोहाविन बातको॥ एकादशम अर्थवहीं बिज्ञान योग लखावहीं औरोंकोसो समुझावही झूठेपिता हितु तातको। मंगल भुलाने लोभमें माया महामद क्षोभमें आकाश साधे थोभमें कहु मुक्तिको दरशातको ३८ उठिप्रात झाडैंगेहको पुनिधोय बैठें देहको पूजैं बिधोता नेहको दुविधाको हीमेंवासहै। पावै मनोरथ नाहिने धावैजो बायें दाहिने तीरथ शिवालय माहिने परब्रह्मको न प्रकास है॥ विद्या विधान बखानहीं बिज्ञान मारग जानहीं दृढ़ता नहीं उर आनहीं पंडितकहा चनशालहै। मंगल विचारैं योगको आशा लगीउर भोगको चाहैं नहीं भवरोगको बंधन महा भ्रमपास है ३९ गुणज्ञात को उरलेषना बिज्ञानको उपदेशना बैरागको तनभेसना धारण किये संन्यास हैं। जानैंननेती धोतिको अष्टांग साधनहोतिको भाषैं निरञ्जन ज्योतिको कारणलिये अभ्यास हैं॥ श्वासानरोकी एकहै योगीजनो अविवेकहै शब्दै अनाहद टेकहै वचनहिये जपन्यासहै। मंगल न धावे रामको पावै न सोमनकामको ठगताफिरै नरग्रामको परिणाम यमकीत्रासहै ४० जबतरवकोउपचारना तिहुंलोकको बिस्तारना करणी करमकरतारना संभिलान तीरान्नाथहो। अहंकार पुरुषप्रकृतिना शितकंठपूरण शक्तिना कछुयोगभगता भगतिना आनन्द दुखलहि साथहो॥ मनबुद्धिको निरधारना अविशातमा वियवहारना वैकुंठनर्क विचारना पूरणकलाशुभ गाथहो। मंगल कहां तवतू रहै अब सत्य क्यों नाहीं कहै सत्वै

कन मेरोदहे भूपति किनावत मायहो ४१ ॥सवैया॥जो वश्रनन्त
चेतिहुंलोकमे एकसो दूसरनाहिंवनोहे ॥ एकसिबुद्धि न वाकलि
बुद्धिनएकसो ज्ञाननचित्तलनोहे ॥ एकसोशब्दन एकसो तेजन
कलिथक्तिन भुक्तिमनोहे ॥ मंगल धन्यवनावनहार जहांतहएक
हरूपगभो हे ४२ एकस्वरूपतिहूं पुरडोलत रूपअनेक धरेबहुं
वानी ॥ ज्योंवहुरूपिय रूपवनावत आनहि आन प्रकारप्रमानी॥
आपनमेकछुभेदनलागत स्वांगदिखाय प्रसन्नतप्रानी । मंगलत्यों
प्रभुरूपकिये यहु एकप्रभा सवअंगसमानी ४३ ऊपरकोसिथ स्वांग
बिलोकत अंतरकोन कथाअनुमाने । साधुनहीं वकरूप प्रपं
चित भूति निचोलरंगेतन आनें ॥ एकनछाप विभूति विमर्दित
जानत पैमनमें शुचिज्ञानें मंगल अत द्विभांति वतावत साधन
की गतिकों पहिचानें ४४ शीशजटा तनक्षार विमर्दित हस्तकमं-
डलु सेजकुठामा । भालत्रिपुंड गलेवहुमाल भुजानदियेभलछाप
सुधामा ॥चर्म कुरंग विछायरहे नितज्ञान कथे सुकथाअभिरामा ।
मंगल जोनिजभाव नहीं दृढ़तो यह साधु किधौं छलसामा ४५
ज्ञान जडाउ विराजतशीशहिं भालविचारकी सोहतरोरी तोप
निचोलरंगेदृढ़ता निशि धीरजकेसँग प्रीतिन थोरी ॥ दीठिविवेक
विलोकतमारग राग विहून कि घूमतिखोरी । मंगल आतमबोध
गुरूअतसाधु महीतल मुक्तिकीधोरी ४६ पेंठहुमेंन खरीदततूमन
कौनु अनेठकी वातचलावे । दामलिये फेर कामनआवत वातन
के मनमोद करावे ॥ जानिलियो पहिचानि भलीविधि क्यों अब
झूँठ हमें भटकावे । मंगल ज्ञान विवेक विचारसों आपुहिंको स
आप बतावे ४७ ॥कवित्त॥ काहूथलपंडित्त स्वरूपधारिवेदपढ़े काहू
थलकवितनकृत कवितांईहे । काहूथलसाधुतनें साधनाअनेक
कृत काहूथलमौनीवनि बैठोमौनलाईहे ॥काहूथलचातुरी सिखावे
कहूंसीखेआप काहूथलविपुलकरत निपुणाईहे । काहूथलमंग-
लंदुचितो कहूंएकचित ऐसोप्रभु अलख अलख प्रभुताईहे ४८
सवैया ॥जोदुख औसुख येभवजीवहिं एकअदिष्टहिसोकहिदीं-

तू धिरया बिनुक्यों कहहै जु लँविग्ध नहीं बिधिभावें ५६ जोपै सुपूर्व स्वरूप कृपानिधि तौसुर तेरहर्मातिनचीन्हे। जोप्रभुमानुष आकृति गाइय तौ फिरि कोमत धारिया कीन्हे॥ क्यों पशुकीट कहीं मतमूरुख है खगमीन अकाशहि लीन्हे। मंगल सूतपिशाच वन आलर दृष्टिपरै नहि दृष्टिहिदीन्हे ५७ तत्त्वकहे मृतिकाजल पावक वायु सनातनहै प्रभुसोई। जो गुणतौ सतराजस तामस पूरुष औ प्रकृती नहि होई॥ त्रैसुरतौ बिधिबिष्णु सहेशनआयु बितीतत कालक होई। मंगलशक्ति अशक्तिन भास्वर दृष्टिविषे नहि सूझि परोई ५८ वृक्ष खजूरि लगेफल दूरिकिये वलभूरित्त पाथरजाई मूलबिनाकिमिधायचढ़ैमहिटूटिपरैनहि देतदिखाई॥ तातरु पात समीर कि सधिमें घूमतहे नहिँ होत गहाई। मंगल सोजड चेतनहै फल सतलहैं बिन पक्ष उड़ाई ५९ साधु कहा मन हाथ न जाकरध्यानकहा चितचेत नहीनो। ज्ञानकहा मति गोथिर नाहिंन भक्तकहा शुचि त्यागनलीनो॥ कौन बिवेक जो इन्द्रियकेबश क्षेमकहावशमोह न कीनो। मंगल ब्रह्म बिचारकहा जोपै आतम आपुन आपुहि चीनो ६० स्वर्ग निवास कहा मन तोषित नर्ककहा बहुआधि सताये। भोगकहा सुखमानके सँग सुन्दरबुद्धि समाधिलगाये॥ नर्ककलेश महा कृमिचाटत आमिक लौ बहुपथनधाये। मंगल भूल दुवौदिवि नर्क जोआतम ध्यान गहे सुखपाये ६१ आतम ब्रह्म निरंजन भाषत आतम देव अवेव भुलानो। आतम लोक अलोक अधीरज जंगम थावर रूप समानो॥ तत्त्व अहंकृत है गुण आतम बुद्धि बिधान समान बखानो। मंगल ध्यानसदा कृत आतम संतसमागम सोपहिंचानो ६२ बिष्णुभजे नरजन्म दुतीनिकु मुक्तिलहै जब सोहन जागै। शक्ति अनादि निरूपण जोकृतसोउनजन्म अदृष्टहित्यागै॥ शंकर ध्यायलहै शिवलोकहि अंतहु जन्म पदारथलागै। मंगल ब्रह्मबिचारि कहै उरआवत मोक्षहि सो अनुरागै ६३ एक भवैफल वृक्ष न जानत कौनदिशा कपहि देशहिलागो। एकलिये फल

खोजत पादप खातनहीं गुण औगुण पागो॥ एकते जानत पेड़ भलीविधि खात महाफलजी अनुरागो। मंगल एकन खातन जानत कोतरु कोफलमूलको सागो। ६४ बालक रूप महाशुचि सुन्दर देखनहारके चित्तहि भावत॥ अंधप्रशंसित रूपन देखत टोवनको निजहाथबढ़ावत॥ सूक्ष्म स्थूलन लंबन बाकलऊँच नीच जो हाथहि आवत। मंगल क्यो समुझै पुनिमूरुख पाखँड के कर ज्ञान गहावत ६५ दृष्टि न आवत रूप मनोहर शब्द अनूपनदेतसुनाई। भापि न आवत अद्भुत मंथहै शुद्ध सुगंधिन वासहुआई॥ सुष्टुपदारथहैं मनभावन कोटिहु भांति न होतगी हाई। मंगलहै नटवाकसमोहर देखेबनै नहिँजातचलाई ६६ मेघचले शशिमूढ़ बखानत नावचले तरुजातलखाई। बालक ज्यो बहुबारन घूमत वैठिलखैनिजदृष्टि उठाई॥ देशभ्रमैगृह बाहर भीतर भूनभघूमत देखतभाई। मंगलत्यो मनकोभ्रमणा विपरीत लखे भ्रमजातनथाई ६७ बालकता तरुणाईगई बिर धापनकेबहु श्वेतबिराजै॥ आनन दन्तबिहीन सुनैनहिँ दृष्टिपरै जगधुंधसमाजै॥ कम्पतहैं करइंद्रिय आनहु कोटिकिये नहि आवत काजै। मंगल मृत्युसमीपडरैनहिं रामकहै नकुकर्महिं लाजै ६८ क्योमन ढूंढ़तहै दिशिचारिहु स्वर्गचढ़ै अपवर्गहिधावै। तीरथमूरति जाप न पाठ न पूजनभोजनमे दुचितावै॥ संतनपूछिमूढ़तनबूझि सबैउपदेश मुनीश्वरगावै। मंगल सत्यगुरू निजआतमआपनभेद्रजो आपुवतावै ६९ पाठहुयाम प्रसिद्धपुकारत शब्दमनोहर हंसकि वानी। मूरुखलौं दशहूदिशि भ्रामिक अक्षरखोजत आखर वानी॥ चेति अलौं अपने घरवैठिय भूलिगयेधन मूलकिहानी। मंगल जोतिहुंलोकमेंपाइय सोअपनेघरहैम भुलानी ७० पांचहि तत्त्वनतेपुरतीनहु हैंविरचे करतारसुजाना। आपनअंश प्रवेशितकै सचराचरजीव कियेबिबिनाना॥ तोरशरीरसोपंचप्रभूततेहैं लघु दीरघकेरि प्रमाना। जोगुणसिंधुमें सोगुणबिंदुमे मंगलभावद्विती-

अरूपरूपवाल फिरिकौनहै अगुणबखान कृतगुणहीकोलोपहोत अजरबताये जराग्रसितनतौनहै ॥ कहतअनादि आदिद्वितियबिचारहोत भणतअखण्डखण्डदूसरनजौनहै । पुरुषपुराणसबठामनेमेंएकभाव मंगलनजानिपरै द्वितियकोगौनहै ७२ पुरुषबखान कृतनारिकोबिभेद होत अबलाबतायेनररूपी कोऊआनहै। क्लीवतनगाये बुधकबिसाधुमाने नाहि प्रतितेनबासभाषे मायाकोमिलानहै ॥ ऊरधनिवासकहीं प्रभुअधराजैकोनु श्वेतदीपसोहै आन द्वीपकोकौथानहै । मंगलअपार किमि वरणिबतावै ताहि अधिक नहीनहरि सदहिसमानहै७३ कीट औ पतंग पशु खगनर नाग मुनि देवता अदेव जेते त्रिपुरविचारिये । सबमें बिराजै एकभाव सबठामप्रभु सबनते न्यारोकरि ज्ञाननिरधारिये ॥ जैसेघटमठ धामसघनमेनाकमिलो बुद्धिचपदेखेन्यारो चतुरसम्हारिये। बुद्धि मेंनआवै नबिबेकज्ञानगावै कैसे मगलबतावै तातेचुप्पचित्तधारिये ७४ सवैया ॥ ज्ञानगलीचलि सूझिपरै कछु सोऊ बनेकहतेन अनूपा । बुद्धिअचंभित मोहितह्वै मन शुद्धिअशुद्धि परैभ्रमकूपा। लोकमेंनाहिं अलोकमेंनाहिन थोकमेंनाहिन रैयतभूपा । मगल है तुवरूपवहै बिनज्ञानगुरूलखि जातनगूपा ७५ दास अदासन दासकुदास बिचारतहैंप्रभु ब्रह्मसनातन । पालतएकहिभावचराचरमोहनरूप बसै सबगातन ॥ नीचकुलीन गुणीअगुणीमहिदेव गवाशको भेदनजातन । मंगलतासुप्रभालखि नैनन त्यागत संत बिरयत्रिपपातन ७६ आपनको सबज्ञानियजानत आपनकोसब ध्यानियलेखे । आपनकोसब भक्तप्रमाणत आपनकोशुचिहीअवरेखै ॥ आपनकोसबसंतबखानत आपनको तपसीतसपेखे । मंगलमानयहैकहिये भवआपनिमूरति आपुनदेखै ७७ जोविधिहैकरताभवकी यतनेरचतीतत कालनआवै । शंकरदेवसुरेशहुको मृतु नाशकरैयहवेदबतावै ॥स्वर्गनिवास सुपर्वतजै तनकालविलोकि नधीरजआवै। मंगलभूल महाजगजालमें क्योंनकृपानिधिकेपद ध्यावै ७८ कश्यपगे कहि धामअरे मन तेरहनारिनते जगपूरो।

यो मनुराज कहां भवतात रचेबहुअन्थ प्रबंध प्रभूरो ॥ मच्छकहां पुनि कच्छकहांमुनि दक्षकहां कियचाम समूरो। मगलतू मन मे नहि सोचत मृत्यु प्रताप सुने मुख भूरो ७६ स्यागत देह यथी सुकृती सब ओसर पायभयो मृतुहाको। जानि न जातकहां चलि जात न घूमिकहै सुबुधी निजयाको ॥ कौनदिशा क्यहि देशवसे तुर कौनके रूपअरूप प्रभाको। मगल मानिलयो मनतेनत का- कहुँ मोक्ष अधोगति काको ८० केतिककाल व्यतीतभये मनजौतु गयो रथलौटिनहाको । आनि बखान कर्‌यो न दयानिज नर्क गिर्‌यो किधौं स्वर्गहिताको ॥ भोगकर्‌यो किं मर्‌योनिज भूवहि रोगग्रस्यो कि अरोगहिछाको। मगल लोगकहैं सो सही क्यहि मोक्षकहैं यो अधोगतिकाको ८१ आवकहातेंन आपुहि जानत लोगनकेसुखसों सुनिमानी। ब्रह्मतेकर्मतेखानि निरोधतेआदम के तनरूह समानी ॥ पुत्रपिताते पवित्र सुजीवहै पूरुष औ प्र- कृतीहि प्रमानी। मंगलपै न पताकछुलागत खोजत आंधरवस्तु हिरानी ८२ ॥ यथाकबित्त ॥ कोरीकोजमाई एकमूढ़ चल्यो सासुघर चीन्हत न सासु न ससुर निजसारेको। गांवके निकट जात नामहूंको भूलिगयो चकित भ्रमात पुर सकल दुवारेको ॥ कोऊ याहि जानैनाहिं यहै पहिंचानै नाहिं बिकल महान मन कीधौं मतवारेको। मगल सकोचिमन लोगनसोंपूछैलाग जानत सजान कोऊ ससुरहमारेको ८३ ॥ सवैया ॥ मातुकहै सुतमोर अहै अरु तातकहै सुतसों निजपूता। नारि वदै पति पुत्र पिता प्रपिता कहि नाति मचाव अकूता ॥ मित्रकहै हितुशत्रुकहै अरि शिष्यकहै गुरु आदिप्रभूता। मगलपैन पिछानतहै कोउ साहिब होइ कि किङ्कर दूता ८४ जीवचराचर जे पुरतीनि प्रकाशित है सबमें पुनि आपू। ज्यों सब वस्तु प्रकाशक भानुहि ज्ञान बिना भ्रमपूजन जापू ॥ शुद्धसतोगुण पूरिरह्यो निजअज्ञतमोगुण रजता- दापू। मंगल मोहन मूरतिध्यावत लागतहै बरदान न आपू ८५ ज्ञानबिना तिगसेभ्रमहै नहिबूझत मूरखसार असारा। हूरिवदे

भरिपूरि रहा अतिपास भने प्रभुसत्य अकारा॥ अन्तर बाहिर आवत जावत आपनभेदसो आपु पुकारा। मंगलपै नहिं मानत तू गुणलयागत औगुणहोत पसारा ८६ कश्यपकी दयतो तिन्हिसा तिनके सुत तीनिहुं लोकभरेहैं। स्वेदज अण्डज योनिज उद्भिज्ज आदिहु खानिनमें पसरेहैं॥ एकतेरूपअनेकभये बिनु कश्यपक्यों कहिये बगरेहैं। मंगल कश्यपको जोपै ढूढ़िय तौ नहिं काहूके धामपरेहैं ८७ जाग्रतमें दुखही दुख देखियहै स्वपने महँ तच्छ कराला। इन्द्रिय थूलसो जाग्रतमें अरु सूक्षम सो स्वपने कृत आला॥ कारणरूप सुषुप्तिहुमें चकिचौंकि उठै अहिरे भ्रमभाला। मंगल क्यों निरधारलहै दुविधा तनतीनिहुं में बिकराला ८८ कारण देहमिटे सुनुरेमनका कहिये बुधिमें न समाई। वृक्षकहां फलफूल सुगन्धिजो बीजहि हानिपरै असताई॥ पांचहि तत्त्वन ते तिहुलोक जो तत्त्व बिनाश तौ लोकनभाई। मंगलकारण आदि बखानिय बादि समस्त अहै निपुणाई ८६ श्रीपरमातम पूरण रूपजो अंतर बाहिर आपुबिराजै। ज्ञान अज्ञानप्रवीण सं मूढ़न पावत जाकरशुद्ध समाजै॥ सो जगदीश बतावत पासहि सन्त महन्त कवीश अकाजै। मंगल अन्ध अज्ञान बिना गुरुपंथ न हेरत आवतलाजै ९० बालक तामहँ मोहनहीं बड़िभूलक्रि शुलगो मनमेंहै। प्रौढ़भये कछुमोहसकाम इतैउतहेरत भूवनमेंहै॥ वृद्ध तुरायमहँमोहबढ़ो उर ज्ञानकहा प्रभुताधनमेंहै। मंगल अंतक अंतमरयो सब छोड़िगयो अबही क्षणमेंहै ९१ तीरथको मगदेतमिटै अवधौं कविपण्डित लोगबखानै। स्वर्ग बसै व्रतको फलपाय बिलासकरै मखसों सुरथानै॥ जो अघभोग दुवौप्रसि त्यागत सोक्त तीरथ औ व्रतठानै। मंगलमोद समेत भजैहरि मुक्ति पदारथ करतल आनै ९२ काम सतावत क्रोध जरावत लोभ भ्रमावतहै चहुधाई। गर्व गिरावत दम्भ रिझावत संतन भावत है जड़ताई॥ मोहनसावत ज्ञाननआवत चित्तचितावत आन उपाई। मंगल भक्त कहावत ऐसेहु एकहु भावनभक्तिलखा-

है ६३ सत्य न जानत झूठ बखानत मानहि मानतहै रुचि ताई। मूरति पूजत भोजन भूजत हैं बहु कूजत खाई अघाई॥ धर्म दुरावत कर्म करावत चित्त न भावत आन बडाई। मंगल भक्त कहावत ऐसहु एकहु अंक न भक्तिलखाई ६४ जानत आपनको शुचि आतम आननको अपवित्र विचारै। आपनधर्ममनोहरहै यहिनाहिभलो दृढज्ञानप्रचारै॥काठगढाय गलेगहिबांधिके मूरतिपूजि गुमानहिधारै। मंगल नेकुदयाउरमें नहिंभक्तकहावत ज्ञानबिसारै ६५ आतमवास शरीरबतावत लोगनको मन भक्ति तेटारै। देवननीदिकरैबकथादु न स्वादुलगैमुखलीभपचारै॥बात्त नमानत संतनकी नक्रोधकिवागि हियेकछुधारै। मगलजोहैठि आतमपूछिय तौफिर बत्तिसदांतनिकारै ६६ ब्रह्मनिरंजनज्योति बतावत कोऊकहै निरवाणविलासी। श्वेतसुदीरघ बखानतकौनहु ग्रेपकेशीश कहैमनभासी॥ कोउबदै हरिधामसुआनहि जानतहै मुनिज्ञानप्रकासी। मगलकेउरमेंदुविधा फिरिहै समठामहिंकौनु बिलासी ६७ ब्रह्मजोहै नरकाय विराजत तौपशुकीट विहायसकोहै। देवनमेंनित संतनमें प्रभुबास करै गुणपंडितसोहै॥ दैत्य असंतनमेंपुनिकौनु बिराजिरहा गुणऔगुणजोहै। मंगल भूलकि कतकहोन द्वितीयकहींइकआपुहिदोहै ६८ एकबखानतहैद्विविधाक्यहिभांतिकहैवक्तापुनिकोरे। वाहिपुमानभने यहिनारिन नारिपुमान गुमानकेभोरे॥ एकअपार द्वितीय अनादि बखानत केतिकहैंमतिथोरे। मंगल सूरजधूप द्विभांतिन ज्ञानबिना सबके करजोरे ६९ कवित्त॥ ब्रह्महीतेमाया ताते तीनिगुण पांचतत्त्व सूक्ष्मसथूलकवि दुनियलखावैहै।तत्त्वनतेसातनाकदेववासदेखियत सकलपत्ताउत्पत्ति तत्त्वकरिगावैहै॥ वादिऔअनादिजगद्विविधिवखानैलोग मंगलकेचित्तएवसांचीबातआवैहै। मेरीजानै बिश्वनाथ बालकस्वभाव जैसे रचिकैघरौदा पुनि आपुहिमिटावैहै १०० क्षमामिटिगंधिहोत गंधिनीरयोगलेत आपरसरूपपाय रहतनलेयहै। पुनिरस पावकमेंरीरमिलि जातपुनि पावकहुरूप

होतकहतसुदेशहै ॥ रूपपवमानहोत कहतसमीर पुनिपरसमें लीनसोतो नभहिप्रवेशहै। नाकमुनिशब्दसोतोहोत अहंकारपुनि प्रकृतिपुरुष हरि मंगल हमेशहै १०१ सवैया॥ केतिकपण्डितऔ कविचातुर देवअदेवमुनीशसुजाना। गावतजाकरि कीरतिरैमन पावतपारनवेदवखाना॥ तासुकथा किमि जोनिलके वकवादु करै किचुपायअमाना। मंगलगूढ़ कहाकहिये करिये मनहीमनताकर ध्याना १०२ ज्योंवमहेश विरचिसुरेशहु जाहिभजैकछुभेदनपावैं देवअदेव, कवीशमुनीश क्षमाधरकोविदआनन गावैं ॥ जाकरभेदन भाषतसंतन पीरगुरु कथिअंतवतावैं मंगलसो परमातमअव्यय धूर्तप्रत्यक्षवदैं औलखावै १०३ काकरध्यान कहैवुधितू अबहीं तुवरूपहिसोमनमाना। रूपनरेख अनीह अनाकृति श्वेतनपीतन श्यामप्रमाना॥ आदिन मध्यनअंतनतत्त्वन मातपितागुरुबधुन गानो। मंगलआपुहिआपु बिचारत जानतआपुन जानतआना १०४ एकहिपाट बिछायमहीरचि ब्राह्मणशूद्र कुलीनरुनीचा। तापर बैठियेनावत जेंवत खोवतज्ञान बिनीतनगीचा॥ जोसमुझैमनमें गुणचारि सोदूसरमानतहीं मनहीचा। मगलतूमन शूकरलौंजल पान करै प्रथसै करिकीचा १०५ एकाऋचानि सुनी कवहूं कहैं वेदनकीहमजानतवानी। आगमकोनहि अक्षरजानत नीदत हैं अवरूपअज्ञानी ॥ पाठकस्यो न श्लोककवी कहैं भाषि पुराणन तुच्छकहानी। मंगलक्यों समुझैजडमूरख आपनहीं मतमानत मानी १०६ सूर कही सन श्यामकथा तुलसी रघुनायक गाथवखानी। दासकबीर वंचो संतिरामहिं नानकनाम भयो रुचिमानी॥ दादूमलूक धना सदना अरु गोरख वाणि भली पहिचानी। मगलमूढ़कहैं इनते हमहैं अधिकै जो भणे निजबानी १०७ जेखल खोजतहै धनको तनको रँगिके करबेत लगाये। लोगन सो जगनाथ पुरीकर पंथबताइ चहैं भटकाये ॥ ज्ञानकथै बदिवादबडो सुनिसाधुलखे जनुआनँदपाये। मंगलतै ठगिजात सही न कही न कहीअपनी अनखाये १०८ वामनसों नितप्रेम

श्रद्धावतना मनसोंश्रनखाय न वामी। दामगुलाम जो सेवकपेटके मांगतद्वारनवामनधामी॥ रामरहीम करीमजु केशव बाद बिवाद करें मतिखामी। मंगल तू चुप क्यों न गहे अनसंगकिये जगसे बदनामी १०९ शब्द अनाहद होतमही जब मूंदि सुनै दशहू तनद्वारा। वायुनिरोधत शब्दउठै यह ज्ञान अखंड प्रवीण विचारा॥ जोतमुझौ मनजानि परे तसझालरि शंखमृदंग उचारा। मंगलप्राण अपानकिये अलपायुनशै सुखसोंकरतारा ११० शून्य समाधि लगाय बिलोकत धूमिल धूसर रंगपसारा। जो त्रिकुटीतटलौं चढ़िजाय लखै सुत्रिवेणि कि पावन धारा॥ भ्रम षट्कछु होत प्रकाशहै भासत योग प्रचारन हारा। मंगलखोजत ब्रह्मतहां नहिंआनस्वरूप जो आनप्रकारा १११ ढूंढ़िफिर्यों बहु तीरथमूरति बूझिफिर्यों बहुपंथअथाई। खोजिफिर्यों बहुभेष मशायख शोधिफिर्यो कितनीगुरुवाई॥ बादबिवाद अनेककिये कहुला जिगयो कहु आनलजाई। मंगल सांचु कहावतहै यहछूंछपछोरत जातउडाई ११२ काहुकह्योउठिप्रातहिंन्हाइयपूजिय देव सुध्यानलगाई। काहुकह्यो कलिमाबिन मोक्षन काहुकह्यो निरबाणगुसांई॥ काहुभन्यो गुरुबिप्रप्रतारत काहुबखान स्वग्रंथ कथाई। मंगलकोनहिं शोधभयो जसछूंछपछोरत जातउडाई ११३ योगवशिष्ठ पढ्योकछुसादर दासकबीरके ग्रंथ मंगाई। जीवनके कछुपंचकभाषि सुनीकछु सुन्दरकी कबिताई॥ बादकरैं कविपण्डितसों अरु नोंदतहैं मुनिदेव कथाई। मंगलसांचुकहावतहै कुम्हड़ा मुखमें न अजाकेसमाई ११४ देवनकोनित हैपरि देवन सेवनकी किमिबात चलाई। आतमभूत कुलालसमानहै पालकबिष्णु नठीकलगाई॥ शंकरकोपिसँहारतहैं यकब्रह्मनहीं बहुठाम दिखाई। मंगल सांचु कहावतहै कुम्हडामुखमें न अजाकेसमाई ११५ आपुन कर्म कियेनकवौं कहैं कर्मकिये कछुहोत न भाई। दास कबीर मलूक धना तुलसी गुरुनानक भाषि सुनाई॥ यों शुकदेव भन्यो गुरुगोरख कर्मबमीजत मुक्तिनपाई।

मंगल पुष्ट पठान विजय वेहनो निज मगन फूलिलमाईं ११६
श्रीगुरुनानक दासकबीरके आनहुं पंथमें लीन्ह मुडाई। मानत
हैं फिरि वेद पुराणनि तीरथ औ व्रत देत उडाई॥ वाद विवाद
विषेद करैं अरु भाषि कहैं गुरुग्रंथ गुढ़ाई। मंगल पै निज भेद
न जानत खांड बँधावत ऊख पराई ११७ वेदको अक्षर कान
सुन्यो नहिं बादि कहै श्रुतिसार असारा। आगमको कहुं रूप
न देख भनैं झगडा वड शास्त्र विचारा॥ बादि कहैं हम ब्रह्म
बखानत देत लखाय अखंड अपारा। मंगल आपन भेद न जा-
नत भीति उठावत ईट न गारा ११८ ज्यों पवमान प्रसूनके
संगते आवत शुद्धसुगन्धि लखाई। सोई समीर कुगन्धि निकेत
ते बाहिर होत कुबास बसाई॥ धौरकुजाइ सुगन्धि कुगन्धिनि
शुद्ध स्वरूप सदा सुखदाई। मंगल त्यों यह जीव अबोधित
पापरु पुण्य असो नहि जोई ११९ लोचन हीन न अंध बखा-
निय नैनसमेत न देखनहारा। पंगु नहीं पगहीन चलै नितपंगु
चहै पग नाहि बिकारा॥ मुक्त रहै रसना शुचि सो हरि बोलत है
नहिं जीभ सहारा। मंगल है यह अद्भुत कारण जीवहिको करि
देखु बिचारा १२० दपडचहूं दिशिते नहि रोवत रोवतहैं सुखके
अधिकारा। सोवतहू महँ जागत देखिय जागत सोवत के अनु-
सारा॥ गावतहै न बिवाहमें गीत अँस्वारथ ताल मृदंग पसारा।
मंगलहै यह अद्भुत कारण जीवहिको करिदेखु बिचारा१२१ मूढ़-
नके सतसंग बिहारत साधन संगतिते कहुन्यारा। ज्ञानिन सें
नित रासकरै कहु ध्यान लगावत पार अपारा॥ न्हात जन्हात
खवावत खातन पाठक पाठित शुद्धप्रचारा। मंगल है यह अद्भुत
कारण जीवहि को करि देखु बिचारा १२२ चेतन वस्तु सही
तनुमें बिन चेतन चेतन दृष्टि न आवै। अंधहि दीप दिखावित
सूझनं खोजन को निज हाथ बढ़ावें॥ लोग सबै हठिवाद बदैं
परमातमहै तनुमें न लखावे। मंगल भूलकि बातयहै ज्यहिरूप
नहीं त्यहि देखनधावै १२३ चौपड मन्त्रलिये यक डोलतअ-

मिष भोजि सुराकृतपाना । बातन मानत आननकी यकधाम कि सेवतही वधठाना ॥ एक तजे मदिरा अरु आमिष दक्षिण भागलिये अभिमाना । मंगलहै रुचि आपनि आपनि जोपैकरै परमातम ध्याना १२४ काकर पापधसै कयहि कारण काकर पाप सुपुण्य प्रकासै । काकर पाप निवासत नरकन काकर पाप जो स्वर्गबिलासै ॥ काकर पाप भ्रमावत जन्मन काकर पापसुमुक्तिप्रभासै । मंगल काकरपाप मिलावत ब्रह्म निरंजनमें अनयासै १२५ यातनुमें यक चेतनहै ज्यहिशक्ति सबै तनु इन्द्रिय डोलै । चित्त अहंकृतहै मन बुद्धि न सूक्षम थूल न कारण खोलै ॥ सोवत जागत जागत सोवत आपवखानकरै अनमोलै । मगल भक्ति अनंतवहै बिन जानते पारस पाथरतोलै १२६ जाहिनहीं दुख औ सुख व्यापत नेह न नात न पास न दूरी । जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति तुरीयरहै यक भावन अल्पनभूरी ॥ जीवतहै न मरै मृतु अंतक रूप अरूप रहातनुपूरी । मंगल सो यह जीव कहावत आदि अनादि कि जीवनमूरी १२७ छूति औ पाक कछूनहिं मानतनीच कुलीनदुवो यकसारा । खात अघाइ ठठावत पेटहि रामभजै नहितत्त्व बिचारा ॥ ऊपर हंसस्वरूप बनेसति भीतर बायस रूप अपारा । मंगल नावत चेपहिमाथ भलो रजतेकरि सांप पसारा १२८ श्रीगुरुकी कथनी निज भावत बापकिगावत दाढ़े कि लावत । पंथकि आवत ग्रंथसुनावत ज्ञानि कहावत बेद मिटावत ॥ कर्मनभावत धर्म भ्रमावत आन बतावत आन करावत । मंगल जो अपनी कछु पूछिय तौ जमुहात वृथा मुख वावत १२९ ऊरध बाहुबने तनु पीडत पांववँधेनर झूलझुलावै । भूतिवने अवधूति बने बिन जूतिचलै पग कंटकधावै ॥ भूमि गडे तनु आगि जरेबिन अन्नमरे निज जीवसतावै । मंगल कर्म अस्वारथहै नहिँ खोजनहारके हाथन आवै १३० ब्रह्मकि बाणि भरी सब बेद कलामखुदाजो कुरान कहावै । आगम बाणि मुनीश्वनकी जुहदीस रसूलकि बाणिबतावै ॥ बाणि पुराणमहा

मुनि व्यास कि ब्रह्म निरूपण ज्ञान लखावै। पुस्तक जैनसो पारसबाणि चहू दिशि मंगलबाणि जनावै १३१ जेतिक पंथ महीतलहैं सबमें यकबाणि नवीन भरीहै। एकबिलोकिद्वितीय बनावत सो उपमा ममचित्त अरीहै॥ ज्यों यकराग अलापकियों सुनि आनहुं तासुकि कूक करीहै। मंगल बाणि विवाद चहूं दिशि ब्रह्मबखानत बाणिढरीहै १३२बाणिकहै यक सगुणनिर्गुण बाणिकहै यकब्रह्म अमाया। बाणिवदे सबठाम कृपानिधि बाणिभनै प्रभुहैयहि काया॥ बाणिकथै यकसिर्जनहारहै बाणि कहै यक पालकपाया। मंगल बाणिगुणे यकहंतक आदिअनादि बतावत माया १३३ एक कि बाणि द्वितीय न जानत एककि बाणि अनेक लरैजू। कूकुर भूँकि उठोभ्रम खाय सुनेत्यहि आनहु भूँकिपरैजू॥ बाजिमि बोलिशृगालउठो सुनतेबहुतासँगही फिकरैजू। मंगल बाणि अजीत महाकछु नीककहो तो बिमूढ़ जरैजू १३४ सूरज अस्त समय दिनहै किधौं रातिकहो कवि पण्डित ज्ञानी। छांह औधूपके मध्यकहा किधौं धूपकि छांहवदौ गुणखानी॥ पूछत मंगलसों बहुलोग पतावन में अतिहोतगलानी। ईश्वरजीवके मध्यतथा बढिसंधिपढी नहिं जातबखानी १३५ चिन्तत चित्तगहै अहँकारगुणानिकरै मनबुद्धिदृढ़ावै। पाप अपापअसैयहिजीवहिं कैयोंदुविधा अपनेमनआवै॥ मोहनखाय अघायसुभोजन सुंदरआपनपेटठठावै। मंगलभूलि बडीभवमेंतजि साहिबसेवकराजबतावै १३६ चित्तकहाभवआशकहो अहँकारकहा दुबिधा तनुतापै। कौनअहै मनहैभ्रमखाबुधिरूपकहा थिरतातनु आपै॥ चित्तनहीं अहँकारनहीं मनबुद्धिनहीं यदिज्ञानप्रलापै। मंगलहै यकतू विधिचारि विचारिहिये किनदोपनढापै १३७ कारणदेह रहै जबतोगिनहीं तबज्ञान अज्ञानबखाना। इंद्रियज्ञानन कर्मरहै मनबुद्धिनहीं शुचिब्रह्मसयाना॥ सूक्ष्मतत्त्व नदेखिपरै नहिमातु पितागुरु नामहिज्ञाना। मंगलसोकि अचेतकिचेतनब्रह्मकि जीव कहैंबुधिमाना १३८ लिंगशरीर लियेनवतत्त्व कहौंकिमिसत्रहथूल

मिष भोजि सुराकृतपाना। बीतन मानत आननकी यकबाम कि सेवतही वधठाना॥ एक तजे मदिरा अरु आमिष दक्षिण भागलिये अभिमाना। मंगलहै रुचि आपनि आपनि जोपैकरै परमातम ध्याना १२४ काकर पापथसै कयहि कारण काकर पाप सुपुण्य प्रकासै। काकर पाप निवासत नरकन काकर पाप जो स्वर्गविलासै॥ काकर पाप भ्रमावत जन्मन काकर पापसु-मुक्तिप्रभासै। मंगल काकरपाप मिलावत ब्रह्म निरजनमे अनयासै १२५ यातनुमें यक चेतनहै ज्यहि शक्ति सबै तनु इन्द्रिय डोलै। चित्त अहंकृतहै मन बुद्धि न सूक्षम थूल न कारण खोलै॥ सोवत जागत जागत सोवत आपवखानकरै अनमोलै। मंगल शक्ति अनंतवहै विन जानते पारस पाथरतोलै १२६ जाहिनहीं दुख औ सुख व्यापत नेह न नात न पास न दूरी। जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति तुरीयरहै यक भावन अल्पनभूरी॥ जीवतहै न मरै मृत्यु अंतक रूप अरूप रहातनुपूरी। मंगल सो यह जीव कहावत आदि अनादि कि जीवनमूरी १२७ छूति औ पाक कछूनहि मानतनीच कुलीनदुवौ यकसारा। खात अघाइ ठठावत पेटहि शंमभजै नहिंतत्त्व बिचारा॥ ऊपर हंसस्वरूप बनेसति भीतर वायस रूप अपारा। मंगल तावत वेषहिमाथ भलो रजतेकरि सांप पसारा १२८ श्रीगुरुकी कथनी निज भावत बापकिगावत दाढ़े कि लावत। पंथकि आवत ग्रंथसुनावत ज्ञानि कहावत वेद मिटावत॥ कर्मनभावत धर्म भ्रमावत आन बतावत आन करावत। मंगल जो अपनी कछु पूछिय तौ जमुहात वृथा मुख वावत १२९ ऊरध बाहुबने तनु पीडत पांववँधेनर झूलझुलावै। भूतिबने अवधूति बने बिन जूतिचलै पग कंटकधावै॥ भूमि गड़े तनु आगि जरेबिन अन्नमरे निज जीवसतावै। मंगल कर्म अस्वारथहै नहिं खोननहारके हाथन आवै १३० ब्रह्मकि साखि भरी सब वेद कलाम खुदाजो कुरान कहावै। आगम साखि मुनीअनकी जुहदीस रसूलकि साखिबतावै॥ साखि पुराणमहा

मुनि व्यास कि ब्रह्म निरूपण ज्ञान लखावै। पुस्तक जैनसो पारसवाणि चहूँदिशि मंगलवाणि जनावैं १३१ जेतिक पंथ महीतलहैं सबमें यकवाणि नवीन भरीहै। एकविलोकिद्वितीय बनावत सो उपमा ममचित्तधरीहै॥ ज्यों यकराग अलापकियों सुनि आनहु तासुकि कूक करीहै। मंगल वाणि विवाद चहूँ दिशि ब्रह्मबखानत वाणिढरीहै १३२वाणिकहै यक सगुणनिर्गुण वाणिकहै यकब्रह्म अमाया। वाणि वदै सवठाम कृपानिधि वाणिभनै प्रभुहैयहि काया॥ वाणिकथै यकसिर्जनहारहै वाणि कहै यक पालकपाया। मंगल वाणिगुणे यकहंतक आदिअनादि बतावत सार्या १३३ एक कि वाणि द्वितीय न जानत एककि वाणि अनेक लरैजू। कूकुर भूँकि उठोभ्रम खाय सुनेत्यहि आनहु भूँकिपरैजू॥वाजिमि बोलिश्रृगालउठो सुनतेवहुतासँगही फिररैजू। मंगल वाणि अजीत महाकछु नीककहो तौ विमूढ़ जरैजू १३४ सूरज अस्त समय दिनहैं किधौं रातिकहो कवि पण्डित ज्ञानी। छाँह औधूपके मध्यकहा किधौं धूपकि छाँहवदो गुणखानी॥ पूछत मंगलसों बहुलोग बतावन में अतिहोतगलानी। ईश्वरजीवके मध्यतथा बडिसंधिपरी नहि जातबखानी १३५ चिन्तत चित्तगहै अहँकारगुणानिकरै मनवुद्धिदृढ़ावै। पाप अपापथसैयहिजीवहि क्योंदुविधा अपनेमनआवै॥मोहनखाय अपायसुभोजन मंदिरआपनपेटठठावै। मगलभूलि वडीभवमेंतजि साहिवसेवकराजबतावै१३६चित्तकहाभवआधकहो अहँकारकहा दुविधा तनुतापै। कौनअहै मनहैभ्रमखावुधिरूपकहा थिरतातनु व्यापै॥ चित्तनहीं अहँकारनहीं मनवुद्धिनहींयदिज्ञानप्रलापै। मंगलहै यकतूविधिचारि विचारिहिये किनदोषनढापै१३७कारणदेह रहै जवतोरिनहीं तबज्ञान अज्ञानबखाना। इंद्रिय ज्ञानन कर्मरहै मनवुद्धिनहीं शुचिब्रह्ममयाना॥ सूक्ष्मतत्त्व नदेखिपरे नहिमातु पितागुरु नामहिजाना। मंगलसोकि अचेतकिचेतनब्रह्मकि जीव कहैवुधिमाना१३८लिंगशरीर लियेनवतत्त्व कहौंकिमिसप्तहृष्ट

प्रमाना ॥ इन्द्रियकर्मनज्ञानअहै दशबुद्धिहियमेमनपंचकप्राना ॥
कर्मप्रताप विलासभयो लहि थूलशरीरभयो अभिमाना । मंगल
कौनकहै मनकीगति सत्यअसत्य विवेकअयाना १३९ थूलशरी-
रको जाग्रतहै जयहिके कृतमानतदेव अदेवा । लिंगविभेदजोस्वप्न
कथाजहँ सत्यअसत्य लखेबहुभेवा ॥ कारणरूपसुषुप्ति विचारिय
सत्यअसत्य दुवौत्रिटितेवा । मंगलकारणके परकीगति लोइतुरी-
य विलक्षण एवा १४० बालकतामें सतोगुणव्यापत शुद्ध अशुद्ध
कछून हिंजामैं । प्रौढ़भये तरुणाईगहे उरव्यापतमोगुण क्रोधसकामैं ॥
वृद्धवेही क्रमहोतरजोगुण ज्ञानअज्ञान दुवौभ्रमतामैं । मंगल
अंतत्रिदोषमिले यहजीव प्रबुद्धलहै परधामैं १४१ जोअजन्मा क्षि-
तिजन्मधरै अरुजोअनूयोनि सोयोनिनधावै । जोविभुसो क्षिति
होतसेजा अरुजोनु अनीहसोदेहनआवै ॥ अद्भुतशक्ति अशेषविप-
रीत ताकेरकीरतिकशोकरिगावै । मंगलयोनिरहौ मनहौमन
नासप्रभासनति वाणिजतावै १४२ कवित्त ॥ आशावश तीरथफिरत
दिशिविदिशिहु में आशावशकरतसुव्रतमनमूढ़है । आशावशकीरप्रात
आशावश कीरन्हान आशावश देतदानद्रढ़तअद्रढ़है ॥ आशावश
ठाढ़रहै आशावश बेहदहै आशावश बालकविलोकै ज्वानबूढ़है ।
आशावशमंगलकवित्तछन्ददोहाकहै आशापरे जीवपावै वडोज्ञान
गूढ़है १४३ आशावश पाठजाप आशावश ज्ञानध्यान आशावश वि-
पुल करतरागधावैहै । आशावशमोहद्रोह आशावशकामकोह आशा
वशरामराम रटतस्वभावैहै ॥ आशावशनातगोत आशावशधामहोत
आशावशदेवजन कीरतिसुगावैहै । आशावशमंगलदुचितोनित
भूमितल आशापरे जीववडो गूढ़ज्ञानपावैहै १४४ आशावश विक-
लनरकवास पावैआप आशावशसुरपुरलहत निवासहै । आशावश
उपजि मरत बारबारदेखु आशावश मोक्षिजात प्रभुपदपासहै ॥
आशावश पापलागै आशावशपुण्यजागै आशावशसम्पदाको अधि-
कविलासहै । आशावशमंगलमुजानता दिखावैनिज आशापरेगूढ़
गतिज्ञानको विभासहै १४५ आशावश भूतनकोदेत बलिभागदेखु

आशावशदेवलमें देवपूजैधाइहै। आशावशक विगुण आदरविचारै वित्त आशावश कुवचवदन भ्रमपाइहै॥ आशावश यागदान होम संयमादिकृत आशावश ऊर्ध्वपवन ठहराइहै। मंगलनिराशहोत पूजै मनकामनान भेटकृति आशावश दुविथाकोभाइहै १४६ अटवीनिवर्जिजोत्रिलोकैराम सत्यभाव तौतौकेतेबनवासि बनहीमें बासैहैं जोपैजलशायीभगवान भेटैसत्यतांततौतौ जलमानुषको जलमें बिलासैहैं॥ जोपै निरवासना मिलतप्रभु धायधाय तौतौ बालकोदिनमगनअनत्रासैहैं। मंगल विवेकीसाधु सुनिर्जनज्ञानवान तिन्हैंन सहाइदम्भप्रकट निरासैहैं १४७ सवैया॥ चन्दनभाल बिये यकमुन्दन एकत्रिपुंड्र चढ़ावत माटी। कण्ठवँधी बहुमाल सुकाठकि गोलरची तुलसी तरुकाटी॥ रुगिभुजाउरहारिसुलोचनकोउरहैलपसी मुखचाटी। मंगलज्ञान उदोत भये यह दम्भ लखात महा खटपाटी १४८ पावक पूजत ईश्वर जानि कोई कृतसागर पूजनधाई। पूजत भूमि समीर महीधर सूरज चांदशिलानि भलाई॥ सूरति साहबसाहिब मानत पूजन में रुचि होत सदाई। मंगल ज्ञान उदोतभये उर भ्रामिकहै यह दम्भ लखाई १४९ जानि सकै हरिकी गतितौ भ्रमजाने बिना ते महाभ्रमलागे। गाय कहै जु अकत्थ बड़ो भ्रमगाये बिनाउर प्रेम नजागे॥ चखोति निरञ्जन नैन लखैभ्रम देखे बिनाकस तारत पागे। मंगल तू इतही उतही भ्रमहै इतही उतहीकिन खागै १५० देखत नैनन आपुन रूप अनेक द्वितीय स्वरूपनिहारै। कान सुनैनिज नावनहीं जगबाद सुनैउर प्रेम प्रचारै॥ घ्राणनि गंधि न सूंघत घ्राण अनेकन गंधिकुगंधि विचारै। मंगल ज्योंतु विलोकित नीरचहै घृत आपुनआपु उचारै १५१ आदि कहौतो अनादि कहा अरु मध्यकहा पुनिअन्त कहाहै। जोपै अनादि कहो परमातम तौ फिर कौन प्रकाशि रहाहै॥ जोअनुमान कहौ तो बड़ाभ्रम ध्यान प्रत्यक्षन रूप सहाहै। मंगल क्यों निरधार लहै भ्रमज्ञान गुरु मुखज्ञान लहाहै १५२ वेदवदै इन

वेद बदें सब आगम और पुराण बतावें। सन्तवदें जुमहंत
मुनिराज वदें कविपण्डित गावें॥ धूत बदें अवधूत वदें बुध
वदें अनुमान लखावें। मंगल क्रूरबदें विपरीतहि पूरपरे नम
पछितावे १५३ ॥ कवित्त ॥ कहत जुबूरहे किताबभगवान
किलाइकेदाऊद सबलोगन सुनाईहे। अपर भणत तौरेत भ
वान भापी सोई लाइ मूसा केतीकीन्ही चतुराईहै ॥ ईसा
इंजीलसुनी कहत महम्मद कि बडी फुरकान जो खुदाई
बनाईहै। मंगल किताबचारि एकही कोहालकहैं एकमतनाहि
बातेबडी भ्रमताई है १५४ ज्ञानसमुझावे कोई बेदन किंगा
भापि आगम पुराण आदिसकल ढढाइके। चातुरी बतावे विप
यानकी अनेक भांति आतुरी लखावे रणकाज भलिभाइके
राजकाजै बातनमें भेदभाव भाषिकहै यवनादि विद्यता सुना
मोद पाइके। मंगल सुजान होत बुद्धिया लखात चित्त सुमति
विहीन मूढ़रहत चुपाइके १५५ कोऊ कहे मक्के औ मदीने
निजात होत कोऊकहे काशी किधौं गयामें निजातहे। कोऊक
रोजेऔ नमाज़ बिन पारकहां कोऊकहे पूजापाठ सुमति ढढ़ा
तहे ॥ कोऊकहे दाढ़ी मेरी नूरहे खुदाई यार कोऊ कहे शिखा
कीधौं धरम विभातहै। मंगल कहत कोऊ सुन्नति ईमानदार
कहत जनेऊ कोऊ भ्रमही कि बातहे १५६ कोऊपट ओटकरि
भोजन बनाइ खात कोऊखाइ अचवत चौकहीमें तातहे। कोउ
तनु भूतिलाइ बसन विहीन डोले कोऊ माला तिलक रंगत
निजगातहे ॥ कोऊ मारि पक्षी पशु कहत विहिश्त जात कोउ
बडो जैनी माँस मदिरा न खातहे। हिन्दू औ मुसल्मान आप
आपराकसाने मंगल कहत सब भ्रमही कि बातहे १५७ बेद
वेद अंग इतिहास के विवाद सुने गुने चित्त आपने कथान के
विधानको सारासार बूझिमन बोधे बहुभाति नित्य सत्य ज्ञान
आमवास रहत सुजानको ॥ वेदको बनायो औ चलायो कासुहार
तात चलत को ताकी चाहि मानत प्रमान को। मंगल महान

भूठ कौनी भांति दूरि होइ गुरू सत्यबादी कौनशिष्य ज्ञान मानको १५८ परम प्रधान बेद गावत कितेव जाहि कहैं शिर ताज सब लोगन में एकहै। रविसित भानु जहां करत प्रकाश नाहीं रोशन सों आपकीधौं सूरज अनेक है॥ अजशिव आदि काल होतजाके क्षणहि मे ऐसा करतार सदा अनव्यतिरेक है। सींक ओट मंगल पहाड जैसे भाषियत तैसे जीव पारब्रह्म बिबुध बिबेकहै १५६ सात सुरबास सात नागलोक आदि धाम काल बश सकल नशात श्रुति साखीहै। नभपवमान शिखि नीर भूमि लोप होत माया अलगाय कीधौं कौनेथल राखी है॥ जीवन के पाप कृत दंड दानि कहां रहे ज्ञानिन के ज्ञान जाने कौनी गली नाखी है। मंगलत्रिदेव गुणतीनि एक भावहोवै दुविधा दुराशाको बिबेक अभिलाखी है १६० पुनि उपजावै चारिखानिजीव देवासुर जहां तहा बासदेत ऊंचनीच धामहै। काने पापकीन्हो कानेसुकृत कमायो तबजाके फल भोगरोग योग अप काम है॥ असुर बराकद्विज श्वपचकहायो काहे कर्मप्रताप जोपै जाना अभिराम है। मेरे मन मंगल न भूलैतू बिबेक पाय कीधौं नाशिजात होत काकोधौं बिराम है १६१ तारागण द्वीपकहैं नभके प्रवीणकोऊ कोऊक है लोकन को होवतप्रकासहै। कोऊकहै अचल चलायमान सूरचाँद कोऊ बडेदेवता प्रतापी तेजभासहै॥ जाहिचपदेखै ताकी बातनाहीलेखै फिरि कैसेचखरेखै हरिअतनु अबासहै। मगल बिबेकसो बिचारि देखुआपुमांझ इतउत चारिओर मायाको बिलासहै १६२ मात पितुसोदर कलत्र सूरमोहरूप डारतसमुद्र बिषयान नेहनातेहैं। आगे त्यागिजातकोऊ पाछेको बिचारुचित्त सकलसमाज हितकारीनदिखातेहैं॥ कायाआप प्यारीजाहि पालत सुभोजभोजि संगतासुअतकाल कौनजीवपातेहैं। मंगल समस्त झूठ कारोबार तीनलोक आपसाथ नेहलोरु नातेसबजाते हैं १६३ यरेमनमूढ़ तोहि अधिक डरातिरहौं जानिके प्रधानदेह ग्रामको सदाहीहौं।

सौतोभाव तेरेनेकपायो नपरीक्षाकाल चेटकौ वटौरनौच जानो सबमाहीहौं॥ अबन भूमावैबात अलिक अबूझभांति धकैमानु मेरोभूप तेरोदानि नाहीहौ। नातो पछितायमन मंगल यथा भांति जबैशुद्ध भावकहौ श्यामाश्याम पाहीहौं १६४ मनुजशरीरदौन्ह्यो सुखभोग हेतुनाथ सकलविभूति ताके संगदपजाईहै। जगदुखरूपी सबभांतिन विचारिचित्त परमसुजानप्रभुकीन्हीनि पुणाईहै॥ भोगभाग योगयाग लोगनके भागलाग भूलीमूलबात दूत प्रेरणा प्रभाईहै। मंगल सुजान जन मायामद ज्ञानहीन इतउत कायामनधाया दुहूंघाईहै १६५ सवैया॥शैविकहैं शिव बौधकहैं बुध जैनिकहैं प्रभु पारसनाथै। विष्णुकहैं कोउशक्ति वदै गणनाथ पुरातन भापतगाथै॥ ईसाकहैं कोउ मूसाभनैकोउ फौहरसूल मुहम्मदसाथै। मंगल सांचु नबैजन गावत खोजनहारके लागनहाथै १६६ तौरथन्हान करैब्रतसंयम दान अनेक न देजोश्रनाथै। औघड ध्यान पियोमदिरा शुचिदूरिकौ रुचिपाथ अवाथै॥ सूरतिपूजि बजावत घंटन दीप दिखाय सुनावतगाथै। मंगलकर्म अस्वारथ है नहिं खोजनहार के लागनहाथै १६७ ठाढ़रहे तनुदंग्ड सहे सुख मौनरहे पशुलौं बनिजावै। दूधपियै तजिअन्नभखे तृणधूमघुटे जलबाल लुभावै॥ नग्नरहे बहुज्ञान कथै नित ध्यानधरै नसुनै नसुनावै। मंगल कर्म अस्वारथहैनहिं खोजनहारकेहाथन आवै १६८ कीजिन बेगिदया जनपै हरिये दुखरोग सबै यदुनायक। औषधमूल प्रतापतुम्हार धन्वंतरि रूपधरे गदघायक॥ शूलनमूल नशायकृपानिधि राखियदास कहौलिब लायक। मंगलटेक तुम्हारिगहै नितआनके द्वारसुहात न पायक १६९ शूरगभस्ति नशावत नीरन जो नृपको तपता तनतापै। उकौलप्रकाश बुझाय समीरन जोप्रकटावत झंझप्रतापै॥ कादरयुद्ध डरावतबीरन जो बहुसंगरके गुणथापै। मंगल धर्म मिटावत धीरज जोदिथुनखड प्रसिद्धप्रदापै १७० दारिदनिन्दतहैं धनवानिको जानतयें अदया जगमाहीं। दीननकोधनवान

कहैं लघुतुच्छ कुवर्ण सदा भ्रम नाहीं ॥ एक भुलान महामद लोभमें दूसरके विन धावत जाही । मंगलसोइवडो दुहुंभांतिन जासुहिये हरिभक्ति लखाही १७१ ॥ दंडक ॥ मनवश कीन्हे भोग चाहत न चित्त नेक कटुरस अरस कि नाही पहिचानहै। भोगन किवात सुनि जिय अकुलात तात धाता सुरत्राता स्वाद काग बीटमानहै ॥ शीतकाल ग्रीषम समान भाव धारे रहै अमित उदास रूप हरिरस सानहै। मंगल सुजान वदै सोई भूमि भागवान सुरुचि विराग जाके ऐसो ज्ञान गानहै १७२ विषयी समाज विषरूपी जानि भागै दूरि हाटकादि सम्पति विचारैमोह दानीहै । नारी जग अखिल समान मातुजाके चित्त चरिता हिताई दुरि धोई द्रोह सानीहै ॥ देखत तमाशे सो धरातल अमोह रूप हँसत ठठाइ कहुँ रोयत अमानीहै। मंगल विरागी सोई वेदभाव भावियत रहत उदासी ज्ञान धाम अनुमानीहै १७३ वासना न व्यापै जाके जीव काहूभांति और कामना सतावैनाहि काजनमें जाहीहै । वसन विहीन जैसे बालित नहानतैसे सेज अनसेज सोवै शोकताप दाहीहै ॥ दीन हितकारी धनवान कोन नेह चित्त जोईभाव मानै ताकी सुमति सराहीहै। मंगल महीप कोनु दीन भूमिहीन रावताके एकभाव रागत्यागी त्रिविधाहीहै १७४ कामज्वाल दाहतन शुद्धचित्त शीतलको क्रोध नाग काटत न वेकामन जाकोहै। मदकी मदाई तट जात न सजान जानि लोभसिन्धु वोहित विचारो ज्ञान वाकोहै ॥ मोह तम बुद्धिमणि रूपीदेखि नाशिजात माया दाया हेरि जासु द्वारहून झाकोहै। मंगल विरागी ऐसो विदित त्रिलोक सत्य गावत प्रमाणसाधुवेदजाकोयाकोहै १७५ गुफाको निवासी वनवासीकहै पर्णकुटी नातो नेह सांचो जाके नामकोअधारहै । काहूसों न नेह वैर जात काहूद्वार नाहिं राति-दिन भासकिधौं एकही प्रकारहै ॥ देवता सिहात रागहीन देहधारि देखि यम अकुलात वाकेनाम को पुकारहै । मगल विरागरूप गावत सुजान ऐसो नातो दम्भ

मायामोह प्रेरेसगकारहै १७६॥सवैया॥वा प्रभुके कछु जाति न पांति न आश्रम वर्ण विचार न कोई। देव अदेव न मानुष नाग बिहायस औ पशु कीट न सोई॥ पांचहुतत्त्व परेगुण तीनिते चौदहलोक निवास करोई। मंगल बुद्धि वितर्कनेते परमोपरमातमवेद वदोई १७७ जीवनमेनित आपु बिराजत जीव सचेतन तासु सदाहीं। भाषतयो मुनि पण्डित आगम है अनकाय अलिंग सदाहीं॥ कूरमहा सबतेअति पासहि है प्रतिठाम न औ युत्ति नाहीं। मंगलके दुविधा सुनिलागत द्वैत अद्वैत दुवौ यकठाहीं १७८ बारारसें निशि देखिपरै नहिं औ रजनीसहँ द्यौस न भाई। आगम एक निरागम दूसर वर्ण अवर्ण अकथ्य कथाई॥ चेतन औ जड़ एकस्वरूप नहै थिर अथिर की निपुणाई। मंगलके न संदेह रहा गहिएक द्वितीय कथा बिसराई १७९ जो गुणखानि तोहै कवि कोविद जो गुणहीन तो मूढ़ महाना। औ तत्त्वहीनतौ शून्य बताइय जो तत्वधारि तो थूल समाना॥ जो विधि और निषेध बतावत सो वपु सत्य धरै अनज्ञाना। मंगल देखु विचारि रावै विधि सत्य असत्य न जाति बखाना १८० छन्द॥ सातद्वीप नवखण्ड धरातल भर्योजीव बहुकाया है। सात पताल जीव बहुबासी अस्मृतिवेद लखायाहै॥ सातहुस्वर्ग बसत सबजीवहि आगम ज्ञानिन गायाहै। मंगल पांचतत्त्वहू जीवहि जीवबिना भ्रममायाहै १८१ वाण और निरवाण बखानै रामधाम दरशायाहै। उत्तम पुरुष प्रकृतिकृत तिहुंपुर प्रकट जीवपद पायाहै॥ जीवविहाय मृतक जड़रूपी कोअैं काहिबनायाहै। मंगल जीव अमर अविनाशी जल थल आपु समाया है १८२ जीव ईशयुत ब्रह्म बखानै सामवेद शुतिवानीहै। आनहुवेद भणेयह जीवहि पूरण पुरुष अमानी है॥ जोकोइ जीवभावको जानै सो परिपूरण ज्ञानीहै। मंगल जिन आतम निज खोज्यो माया तिनहि डेरानीहै १८३ दाता मुक्ति बसत को काथल मुक्तिदेत पुनि काकोहै। फूटो पणव स्वरपर बंधन

जीवअलख जग थाकोहै ॥ दुखीसुखी नहि अथ बाधिरो चलै न अचला थाकोहै। मंगलस्वयंसिद्धि नितआतम बंधनमोक्ष न वाकोहै १८४ जितै देखिये तितभरि पूरो कोईदिशा न खालीहै। लीलाआपुलखैया आपुहि कहुँपुरुष कहुँआलीहै ॥ जडचैतन्य भाव भवभारी मालाको कृत मालीहै। मंगल मालधारिहूमाली कर्त्ताकर्मगरख्यालीहै १८५ ॥ सवैया ॥ सम्पतिके हित दम्भ दिखावत सम्पतिकेहित जीवसतावै। सम्पतिकारण बेषबनावत सम्पति कारण देह जगवै ॥ सम्पति कारण सेवक साहिब सम्पति कारण मौन लखावै। मंगल सम्पतिके बमडोलत बोलत शब्द मनोहर भावै १८६ आपनही मगशुद्ध प्रचारत आपनहीं मगबक्र सिधारै। आपनही उपदेश बतावत आपनही उपदेश बिचारै ॥ आपनहीं अघि आतम ध्यावत आपनही मतिहीन पुकारै। मगल आपनही वडज्ञानन आपतो दूसर कौनप्रसारै १८७ आपन जानत ब्रह्मवखानत आगमबेद पुराण बिचारी। भूलवडीभवजाल भ्रमैनित दम्भकि पद्धति दीन्हप्रचारी ॥ सत्य असत्य नमानत तूमन अग्र न आव न जातपछारी। मगलशुद्ध स्वरूपन ध्यावत बंधनमुक्त कि बाणि निवारी १८८ बंधनहैसुख इन्द्रिनको भवमोक्षहै नीरस शोकुल जोई। भावस्वभाव प्रभाव नजानत सेवत देवन स्वारथहोई ॥ जो दुविधा अपनी बिभरी त्यहि त्यागत जीव कृतारथ कोई। मंगल ब्रह्मविचारन भाविय भापत दूसर रूप कथोई १८९ जोप्रभु ज्योतिस्वरूप धरे मन तौनहि तत्त्वशिखीकरि मानिय। शक्तिअनंत न जानिसकै बुधि ज्ञान बिवेक विधान प्रमानिय ॥ संतकहैं प्रभु दृष्टिनआवत मूढ़नकेसँग रक्षकमानिय। मंगल भूलमिटै न बिनागुरु कोटिक ग्रंथ सुनोजो बखानिय १९० देहधरे मनुजाई बिषय रस देह धरे मनमोह दुरावै। देहधरे दुविधा अघ भ्रामिक देहधरे शुचि आतम पावै॥देहधरे खलरूप कहावत देहधरे मुनि पद्धतिभावै। मंगल देहबिना सिगरोभ्रम बंधन मोक्ष न मोमन आवै १९१

सार असार बिचारन आवत त्यागत देह किधौं अनुमानी। जानत कोउन मानतहै मन यातन हीन दुबुद्धि सुजानी ॥ काल कलेवर लोक दृढ़ावत हीन शरीर न जानतप्रानी। मंगलजीवन धन्य धरातल बंधन मुक्ति बतावत बानी १६२ आपन बोध भयो न अरेमन औरन को कल ज्ञान सिखावै। गाठरिया तककी उर मंदिर बाहिर उज्ज्वलवस्त्र दिखावै॥ ज्ञान विवेक के रंग रँगोनहि कातन में रज चन्दन लावै। मंगल सत्यवदै न सुनैमन ऐसे नहीं अपनो पद पावै १६३ आयुघटै प्रतिश्वासन सोचत मोहमयी मतवारु लगाहै। कोटिन मारग या भव में मनक्यों तिनको मत तू अवगाहै॥ अन्धकि दीपक राशि बिलोकत नैनन बारहिये उमगाहै। मंगल त्योंभव आतम ज्ञानहै जानतसंत असंत खगाहै १६४ पूरबके कृतदंड सभोग बतावतहैं सबलोग सुजाना। ब्रह्म प्रभाकिधौं ब्रह्म विभागको जन्मसमै कृतनाहि बखाना॥ जो प्रभु चाहत सोकृत जीवहि लागत है यह अद्भुत ज्ञाना। मंगल पूरब पश्चिम को तजि कीजिय ध्यानसदा भगवाना १६५ राम कथा सुनि नींद सतावत वामकथा श्रुतिदेत अभागा। पारसको तजि पाथरमानि गहेकर कांच सचिक्कन लागा॥ ज्ञानिन के ढिग भूल बतावत है व्यसनी सँगजी अनुरागा। मंगलजाति कुजाति सुमानिय ऊपरहंस जो अंतरकागा १६६ मान महाधन रूप गुमान सुवर्ण महामद जीव समानो। पौरुष मोह जो आश्रमगर्व स्वपथको पक्ष अहकृतभानो॥ फूलो फिरै खल लोभय बीथिन ज्ञानिनके तट जात लजानो। मंगल राम न ध्यावत जोनर सोइ महाजड़ जी अनुमानो १६७॥

झूलना॥ क्षर रूपको बिस्तारहै सो पुरुषप्रकृति बिचार है नव तत्वको पुनि सारहै जानिजो संज्जन काय है। माया जो अगम अपारहै बहुभांति त्रिपुर बिहार है करनी करम करतार है सोई जो प्रत्य भाय है। दश तीनि सुर अधिकार है नर नाग पशुनभ चारहै कृमि अमित रूप बिकार है भवसकल तनसोनिगाय है।

मगल बखानत सारहै अक्षर सबन के धार है सो आतमा नरि-
धार है यकभाव जोन द्विभाव हैं १९८ जो ज्ञान अक्षर भाय
को रसना बिना गुण गाय सो आतम प्रकट दरशाय जो
दृढ़ सुमति के आधीनहै। भूलै न माया जालसो देखैसबी
जग ख्याल सो करि योग विधिकछु काल सो निज आतमा मे
लीनहै॥ सबकोनयह उपदेशिये उरज्ञानदीपक लेसिये चीन्हिय
विदेशी देशिये तपजाप रत कि मलीनहै । मंगल चुपकि घर
बैठिये शुचिज्ञान मदिर पैठिये मति शुद्धबिनुनहिं होतयह कृत
परमहंस प्रवीनहै १९९॥सवैया ॥ श्रीमुनि व्यास पुराण किये
सब द्वापरमें कबिकोविदगावैं। सत्ययुगादिकमें न पुराण कथा
इतिहास मनुष्य बतावैं ॥ तौ द्विजराज पुराण बिना मृतकर्म
कहौ किमि लोग करावैं। मंगल अद्भुत दंतकथा नहिं बूझनहार
के वैनन भावैं २०० देखिय दृष्टि पसारि दशौ दिशि नश्वरही
सबु देतदिखाई। जो अविनाश स्वरूप न ताकर है नवमें गति
शब्द सुनाई ॥ मौन रहौ सब और कहौ जनिठौर न ठौरबडी
प्रभुताई। मगल आपन आपुन जानत खोजत ईश्वरहै अधमाई
२०१ब्रह्मविहाय न देखिय कारण कारण रूप विचारिय माया।
माया बिहीन न ब्रह्म विचारक जानत ज्ञानधनी शुचिकाया॥
दोउन में नहिं अन्तर भाषत कोविद ज्यों तरु औ तरुछाया।
मगल बूझिपरे न बिना गुरु सोउ मिलै न दुराय दुराया २०२
केतिक कल्पगये भवभ्रानिक आपन धाम न पाव सुखासन।
योनि कुयोनि सुयोनि फिर्‌यो अवऊरधकी पकरेमन आसन॥
जानि न जात गली निज ग्राम कि सत्य असत्य कि वाणि दुरा-
सन। मंगल राम कथा कछु जानत मानतहैं नहि पूरण वासन
२०३ पाखंडको तन वेर बनावत बातन में निजबोध करावै।
आपनि बुद्धिभस्यो न कबौं गुरु आमनको नितसीख सिखावै॥
मोह मयी मतिहै अपनी बहु लोगनको निरमोह जनावै। म-
गल ढोल समान कहौ तेहि शब्द बडो उर खोखलखावै २०४

जाकहँ नेकहुज्ञानप्रबोधहै सोन मिलै हितसों हितकारी। द्वैत कि बुद्धि लगी मनमूरख को निरबाण बिलास बिचारी॥ संभ्रम बोध दुवौ उरमें अपने चित कीन कहै विधिचारी। मंगल चोरन साधुनखानिय जो नहि जीवनलेत उबारी २०५ राम नही तबरामजपैं सबहै प्रहलाद कथा परमाना। जानियराम अनादि कृपानिधि वेदपुराण बिबेक बखाना॥ रामसुये तितराम रहे सब लोगनके शुचि आवत याना। मंगल बूझवडी लघुता हिन आगिल पाछिल होत समाना २०६ बिष्णु सतोगुण रूप बखानत होय त्रिविक्रम यज्ञ नशायो। नाहिं सतोगुण में छल चाहिय नारदको कपिरूप बनायो॥ बामे जलंधरको बतघालि वधो सुर भानु सुधा जब पायो। मंगल का कहिये रचिये चुप सत्य असत्य न जात गनायो २०७ शंकर रूप तमोगुण गावत योग समाधि घसैं बहुकाला। ज्ञानत ज्ञानसुधी समता अरु वेषबिबेक धरे गतजाला॥ देत अभिप्रियदान सबै भवदान दया बिनुको प्रतिपाला। मंगल मौनरहौ दुबिधा यह सम्यक तामस में कृतख्याला २०८ जो पुरुषोत्तम सो जनु भानु है घाम समान गुणौ त्यहि माया। घाम बिषेरबि देखि परै बिनु घाम न पूषण को लखिपाया॥ सूरज हीन न घाम बिलोकिय जो घन अभ्रतो दोउ छपाया। मंगल सो भ्रममोह कहैं त्यहि जीव सदृष्टि निरक्ष बनाया २०९ ज्योंजलमें बिकनाहट देखिय कोटि मथे नहि आवत हाथे। त्यों यहजीव बिहाय शरीरन नैन बिलोकिय ज्ञान कि गाथे॥ ब्रह्म अपूरबवस्तु न भाषियमानिय सांच न झूंठ न साथे। मंगलतू किमि मूढ़ बडो कयहिनाथ बखानत ज्ञानि अनाथे २१० ज्ञान कहै सबमें हरि मापत ज्ञान कहै सबही विधिन्यारा। शून्य समान हुई उपमा अवबोध भयो कि जबोध बिचारा॥ ताके अहै जड चेतन नाहिन हांजड ते तन चेतन धारा। मंगल ज्ञान गुणो उरमें भ्रम ज्ञान बिहीनमहा अंधियारा २११॥ कवित्त॥ मुसलमान बेचून

बतावैं हिन्दूकहैं अनूपाहै। दोनौंपके खोजते भाई किया किसी न निरूपाहै॥ चित्र विचित्र कहैं गूनागूं मध्य में छांह कि भूपा है। मंगल है कहने को नाहीं रूप बिना बहुरूपाहै २१२ घटैं कबीर कमलमें संपुटसत्य पुरुष अनमायाहै। सो विज्ञानरूपथौं तत्त्वद चतुरमहामति गायाहै॥ सत्यलोक में शुद्ध सतोगुण अलिपदलीन कहायाहै। जहँलगु रूपहोयनहि अलिपद मंगल रूप न थायाहै २१३ सत्यहिथल बसत हंसबहुतेरे दरशि परशि सुख पातेहैं। अमृतभपैं पुरुष अरु नारी डर अनुराग हढ़ातेहैं॥ सत्य नामै पाटक तहँसोहैं पापरूप नहि जातेहैं। मंगल तौन होय नहु अलिपद पक्षापक्ष लखातेहैं २१४ हंसहसिनी द्विविधि बनावैं निज निज सुख आनन्दैहैं। भिन्नभिन्न गृहसकल विलासी पुरुष चरण नितवन्देहैं॥ क्षुधाविवश अमृत आहारी माया मोह निकन्देहैं। मगल अक्षय वपुष जीवनको क्योंकरिकहत स्वछन्दे हैं २१५ कहत कबीर पाय अनुशासन हमैं जगजीव चितातेहैं। पलटिआय भवकथा मनोहर ताकहँ सुरुचिसुनातेहैं॥ विधि निषेधको दाता ठहरा सुखसागर सब मातेहैं। मंगल तत्पदही यहँ कहिये अलिपद कहा लखाते हैं २१६ जहँलगि सुख दुख रूप अनूपा ज्ञान विवेकबतावैजू। लोकअलोक हंस औ हंसिनि अमृत त्रिपदरझावैजू॥ तहँलगुमाया मोह बखानिय क्यों अपनेमन भावैजू। मंगल समुझिबूझि गहु सांची द्विविधा ध्यान न आवैजू २१७ सत्य असत्य लोक कोउ कहिये द्विविधा भ्रम विज्ञानीहै। सत्य लोकमें बसत हंस सब कास असत्य प्रमानीहै॥ जीवहि खात काल यमरूपी जो पुरुषोत्तम ज्ञानीहै। मंगल महा दुचितकी कथनी अपनी अपनी मानीहै २१८ शब्द मृदंग बांधि यमराजा तुरत नरक में डाराहै। सोग्रंत शब्द नर्क में बहुविधि पुरुष हुकुम बिस्ताराहै॥ तबकबीर करि महा परिश्रम प्रकटहि जाय उबाराहै। मगल सुजन विवेकीदेखैं सत्य असत्य विचाराहै २१९ एक निर्मत, रजतमके आगे शुद्धसतो-

२७७ शिष्यकरैं धनआयलगी मन मानकि पद्धतिचित्त निवासै॥ पंथ चलावत वेद विवर्जित ज्ञान गनावतहै अनयासै॥ लेख लखावत नैनसदा ज्यहिहेरि फिरे मुनिसंत उदासै। मंगल लाखलखेरनके घर झूठनके मुखमें किधौंभासै २७८ वोहितपंथ भवार्णवमें बहुशिष्य चढ़ायलिये सुखमानी। आपुनहीं कनिहारमहा भ्रमपच प्रभूतभ्रम्यो अभिमानी॥ पारलहै किमिमध्यहि बूडत मोहबयारि उछालत पानी। मंगलभूल जहाज चढ़ौ जनि बैठिरहो अपने घरआनी २७९ जो कनिहारमिलै युतवोहित तौनतजौ करिके चतुराई। धाइनजाइ चढ़ौ बिनबूझ जो पारते आवत लाग लुगाई॥ पूछितिन्हैं पुनि खेवट याचिकैहेरि रावेतन वोहितभाई। मङ्गलशुद्ध समाजचढ़ौ गुरुदेव प्रतापलगौ उहिवाई २८० शुद्ध अशुद्ध न मानत नेकहु अंतरमें अपनेभ्रम भारी। आननहू उपदेशतहैं जनुधर्म बिनाश कि मूरति धारी॥ एक सनातन ईश्वर मानत सो न मिलै अपने मतचारी। मङ्गलका कहिये हरिदासन दण्डप्रणाम करौ सुखकारी २८१ वेद सुचारिकहैं ऋग औ यजु साम अथर्वण धर्मपुराना। चारिकिताब ज़बूर इँजीलकहो तव रेतजु है फुरकाना॥ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य जुशूद्रहु चारिहुवर्ण किये निरमाना। सैयद शेखजु मुगल पठानसो एकते चारि कि भूलकि ज्ञाना २८२ जाति न पांतिन वेद कितेबन पीर गुरू न मुरीद न चेला। होतभये मनुवौ किधौं आतम ताद्दिनको मन अद्भुत खेला॥ जाबिधि बाढ़िगये नर भूतल ता बिधि बन्धन मोक्ष प्रहेला। मंगलजाति कितावभयेसब सुलभ अनेक कि ठेलमठेला २८३ ज्योति दिखायके मोक्ष दृढ़ावत पावक तत्त्व न ब्रह्म अनादी। रेत पियाय बदैं गतिएक सो बारिकौ तत्त्व कि मोक्ष प्रसादी॥ मंत्रजपाय के मुक्तिवतावत अक्षर रूपन सो अविवादी। मंगल मौन भली नबकौ अब वस्तु अकथ्य न दूसर बादी २८४ जो श्रुतिके बिपरीत भन्यो कछु बोध स्वरूप गयो अवतारी। विप्रन निंदक कीन्ह अपूजित

को पुरुषोत्तम वाणिनिहारी॥ श्रीजगनाथ सर्वेयक ठामहिं भोज जिमावत बेद बिसारी। मगल निडक कोउन भाषत एकादशी जहँठाढ़ि पछारी २८५ छंद॥ सेतुबंध शिवदर्शन कीन्हे देहद्वारिका जारीहै। बद्री उदर कुंडजल पीकर सकल व्याधि निरवारी है। पुरुषोत्तम पुर भात खाइके काशी करवा धारी है। मंगल युक्तप्रयाग मडामा तदपिनि आशा हारी है २८६ मक्केजायकरी हज अकबर सबैगुनाह बखशाये हैं। करी जियारत जाइमदीने करबला फिरि आयेहैं॥ दवी कुरान बगलमें सेया हाफ़िज़बड़े कहाये हैं। मंगल कवनि जात जो दिलमें हिरसो हवा कुपाये हैं २८७॥ सवैया॥ श्रीजगदीश्वर तोहिं कोजानत आपनहीगति जानिनपाई। श्रावकहाँ क्यहिधाम निकेत को जावकहाँ तजि कायास्वभाई॥ क्यों ठहरे इतको ठहराइलि ज्ञान अज्ञान न किवाणि सुनाई। मंगल जानिसके अपनी गतितौजनआवन धामहिं जाई २८८ मारग भूलिगयो मतिमें भ्रम पथिभ्रमाय महा बिकलाई। ज्यों अपनो घरिमारग पावत जाननहार मिलेबिनु भाई॥ त्यों यह जीव विषयरसलम्पट जात जितैतितहीं भ्रमताई। मंगलसंत सुजान सुमारग जानतहैं अरु देतबताई २८९॥ विष्णुपद॥ हरिगति जानि सकत कोभारी। मायापति अज अकुर अनामय अलख देव अनुशारी। नरतनु धरै स्ववश करुणा करलखत न विधि त्रिपुरारी॥ मन भावित कृत करत जगत प्रभु श्रुति मर्याद विचारी। धर्म सेतु जनहेतु चारि फल देनित करत सुखारी॥ सुर मणि सुवन काक कायाधरि सिय पगचोंच प्रहारी। कीन्ह महा अगमहा अघवृत बाधि तरयो भौभारी॥ बालि धर्यो परनारि निरत लखिभस्यो इंद्र अफ़्वारी। मंगल कोजानत प्रभुकी गति तू भजु इयाम मुरारी २९०॥ मन भूल्यो क्यहि कौत चितावै। प्रथम तोहिं इंद्रीपति कहियत सेवकसम ह्वै धावै। विषमभोगविष तुल्य वदत श्रुति सोअमृत करिपावै॥ कुरुली इत उत धावत है लाज़नहीं धरचावै। मन कहनी

है २७७ शिष्यकरैं धनआथलगी मन मानकि पद्धतिचित्त निवासै॥ पथ चलावत वेद विवर्जित ज्ञान गुनावतहै अनयासै॥ वेश्नलखावत नैनसदा उपहिहेरि फिरे मुनिसंत उदासै। मंगल लाखलखेरनके घर झूठनके मुखमें किधौंभासै २७८ वोहितपंथ भैचार्णवमें बहुशिष्य चढ़ायलिये सुखमानी। आपुनहीं कनिहारमहा भ्रमपंच प्रभूतभ्रम्यो अभिमानी॥ पारलहै किसिमध्यहि बूडत मोहबयारि उछालत पानी॥ मंगलभूल जहाज चढ़ौ जनि बैठिरहो अपने घरआनी २७६ जो कनिहारमिले युतवोहित लौनतज्यौ करिकै चतुराई। धाइनजाइ चढ़ौ बिनबूझ जो पारते आवत लोग लुगाई॥ पूछितिन्हैं पुनि खेवट यांचिकेहेरि रावैतन वोहितभाई। मङ्गलशुद्ध समाजचढ़ौ गुरुदेव प्रतापलगौ उहिपाई २८० शुद्ध अशुद्ध न मानत नेकहु अंतरमें अपनेभ्रम भारी। आननहू उपदेशतहैं जनुधर्म बिनाश कि मूरतिधारी॥ एक सनातन ईश्वर मानत सो न मिले अपने मतवारी। मङ्गलका कहिये हरिदासत दण्डप्रणाम करौ सुखकारी २८१ बेद सुचारिकहैं ऋगऔ यजु साम अथर्वण धर्मपुराना। चारिकिताब जबूर इंजीलकहो तब रेतजु है फुरकाना॥ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य जु शूद्रहु चारिहुवर्ण किये निरमाना। सैयद शेखजु मुगल पठानसो एकते चारि कि सूझकि ज्ञाना २८२ जाति न पांतिन वेद कितेबन पीरगुरू न मुरीद न चेला। होतभये मनुषौं किधौं आतम तादिनको मन अद्भुत खेला॥ जाविधि बाढ़िगये नर भूतल ताबिधि बन्धन मोक्ष प्रहेला। मंगलजाति कितावभयेसब सुदय अनेक कि ठेलमठेला २८३ ज्योति दिखायके मोक्ष दृढ़ावत पावक तत्त्व न ब्रह्म अनादी। रेत पियाय बदे गतिपक लखे बारिकोतत्त्व कि मोक्ष प्रसादी॥ मन्त्र जपाय के मुक्तिबतावत अक्षर रूपन सो अविवादी। मंगल मौन भली वस्तु अकथ्य न दूसर वादी २८४ जो श्रुतिके कछु बोध सरूप गया अवतारी। विप्रन निंदक कीन्ह

